शब्दकोश—७७५ + २५ = ८०० ] अभ्यास १२ (व्याकरण)

(क) कारुः (शिल्पी), नापितः (नाई), रजकः (धोबी), निर्णेजकः (ड्राई क्लीनर) रंजकः (रंगरेज), श्रेणिः (शिल्पि-संघ), कुलिकः (शिल्पि-संघ का अध्यक्ष), तन्तुवायः (जुलाहा), सौचिकः (दर्जी), चित्रकारः (चित्रकार, पेन्टर), लोहकारः (लुहार), स्वर्णकारः (सुनार), शौल्बिकः (ताँबे के बर्तन बनानेवाला), त्वष्टृ (बढ़ई), स्थपतिः (राज), भस्मचूर्णम् (सीमेंट), इष्टका (ईंट), सूचिः (सिलाई), यन्त्रम् (मशीन), उपहासचित्रम् (कार्टून), वर्तिका (ब्रुश), कर्तरी (कैंची), तक्षणी (बसूला), अयोघनः (हथौड़ी), करपत्रम् (आरी)। (२५)

व्याकरण (आत्मन्, राजन्, धी, अधि+इ, कर्म-भाव-वाच्य)

१. आत्मन् और राजन् शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द २७, २८)

२. धी और अधि+इ धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ४५, ४६)

नियम १९४—धातु से कर्मवाच्य या भाववाच्य बनाने के लिए ये नियम ठीक स्मरण कर लें। सार्वधातुक लकारों (लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ्) में ही ये नियम लगते हैं। (क) धातु के अन्त में 'य' लगेगा। आत्मनेपद ही होगा। धातु को गुण नहीं होगा। धातु मूलरूप में रहेगी। गच्छ्, पिब्, जिघ्र् आदि नहीं होंगे। साधारणतया धातु में अन्तर नहीं होता। जैसे—भूयते, पठ्यते, लिख्यते, गम्यते। (ख) (घुमास्था गापा ) आकारान्त धातुओं में इनके ही आ को ई होगा। दा, धा, मा, स्था, गा, पा (पीना) हा (छोड़ना), सा। अन्यत्र आ ही रहेगा। जैसे—दीयते, धीयते, मीयते, स्थीयते, गीयते, पीयते, हीयते, सीयते। (ग) (अकृत्सार्वधातुकयोः ) धातुओं के अन्त में इ को ई, उ को ऊ हो जायगा। जि> जीयते, चि> चीयते, श्रु> श्रूयते। किन्तु श्वि को सम्प्रसारण होने से शूयते होगा और धी का धीयते रूप होगा। (घ) (रिङ् शयग्लिङ्क्षु) ह्रस्व ऋ अन्तवाली धातुओं के ऋ के स्थान पर 'रि' हो जाएगा। जैसे—कृ, हृ, धृ, मृ, सृ के क्रमशः क्रियते, ह्रियते, ध्रियते, म्रियते, स्रियते। किन्तु ऋ धातु को और संयुक्ताक्षर आदिवाली ऋकारान्त धातु को गुण होता है। (गुणोऽर्ति )। जैसे—ऋ> अर्यते। स्मृ> स्मर्यते। (ङ) (ऋत इद्धातोः, उदोष्ठ्यपूर्वस्य) दीर्घ ॠ अन्तवाली धातुओं के ॠ को ईर् होगा। यदि पवर्ग पहले होगा तो ऊर् होगा। जैसे—कॄ> कीर्यते, गॄ> गीर्यते, तॄ> तीर्यते, शॄ> शीर्यते। पॄ> पूर्यते। (च) (वचिस्वपि यजादीनाम् ) वच्, स्वप्, ग्रह्, यज्, वप्, वह्, वद्, वस्, प्रच्छ् आदि धातुओं को सम्प्रसारण होता है, अर्थात् य् को इ, व् को उ, र् को ऋ। (सू.) वच्> उच्यते, स्वप्> सुप्यते, ग्रह्> गृह्यते, यज्> इज्यते, वप्> उप्यते, वह्> उह्यते, वद्> उद्यते, वस्> उष्यते, प्रच्छ्> पृच्छ्यते। (छ) (अनिदिताम् ) धातु के बीच के न् का प्रायः लोप हो जाता है। मन्थ्> मथ्यते, बन्ध्> बध्यते, भ्रंश्> भ्रश्यते, स्रंस्> स्रस्यते। इनमें न् रहेगा—नन्द्यते, चिन्त्यते, निन्द्यते। (ज) इन धातुओं के स्थान पर ये हो जाते हैं—ब्रू> वच्, अस्> भू, अज्> वी। उच्यते, भूयते, वीयते। (झ) खन्, जन्, तन्, सन् के दो रूप होते हैं न् को आ विकल्प से होगा। जैसे—खायते खन्यते। (ञ) चुरादि० और णिच् प्रत्ययवाली धातुओं के इ (अय) का लोप हो जायगा। चोर्यते, कथ्यते, गण्यते।

शब्दकोश—८०० + २५ = ८२५] अभ्यास २४ (व्याकरण)

(क) क्षुरम् (उस्तरा), क्षुरकम् (ब्लेड), उपक्षुरम् (सेफ्टी रेजर), कर्तनी (बाल काटने की मशीन), धारमार्जः (धार धरनेवाला), तैलकारः (तेली), तैलयन्त्रम् (कोल्हू), मिस्त्रः (मिस्त्री), अयस् (लोहा आयरन), छेदनम् (छेनी), आविधः (बर्मा), यान्त्रिकः (मिस्त्री, मैकेनिक), सूत्रम् (धागा), सूचिका (सुई), पादुरंजकः (पालिश), वेतनम् (वेतन), भाटकम् (भाड़ा), भृतकारः (मजदूरी), मण्डा (माँड़ी), नीली (नील), शिल्पशाला (फैक्टरी)। (२१)। (ख) कृत् (काटना), अयस्+कृ (लोहा करना), मण्डा+कृ (कलफ करना), नीली+कृ (नील लगाना)। (४)।

व्याकरण (श्वन्, युवन्, कृ, भी, णिच् प्रत्यय)

१. श्वन् और युवन् शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द० २६, ३)

२. कृ और भी धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ४८, ४९)

नियम १९१—(हेतुमति च) प्रेरणार्थक धातु उसे कहते हैं, जहाँ कर्ता स्वयं काम न करके दूसरे से काम कराता है। जैसे—पढ़ना>पढ़वाना, लिखना>लिखवाना, जाना>भेजना, करना>कराना। प्रेरणार्थक धातु में मूल धातु के अन्त में णिच् (अर्थात् अय) लगा जाता है। धातु के रूप दोनों पदों में चुर् धातु के तुल्य (देखो धातु १०) चलेंगे। धातु के अन्तिम ह्रस्व और दीर्घ इ, उ, ऋ को वृद्धि (अर्थात् क्रमशः ऐ, औ, आर्) हो जाता है, बाद में अयादि सन्धि भी। उपधा (अर्थात् अन्तिम अक्षर से पूर्व अक्षर) में अ को आ तथा इ, उ, ऋ को क्रमशः ए, ओ, अर् गुण हो जाता है। जैसे—कृ>कारयति, नी>नाययति, भू>भावयति, पठ्>पाठयति, लिख्>लेखयति। गम् का गमयति।

नियम १९२—प्रेरणार्थक धातुओं के साथ मूल धातु के कर्ता में तृतीया होती है और कर्म में पूर्ववत् द्वितीया ही रहती है। क्रिया कर्ता के अनुसार रहती है। जैसे—शिष्यः लेखं लिखति>गुरुः शिष्येण लेखं लेखयति। नृपः भृत्येन कार्यं कारयति।

नियम १९३—(गतिबुद्धिप्रत्यवसानार्थ०) इन अर्थोंवाली धातुओं के प्रेरणार्थक रूप के साथ मूल धातु के कर्ता में तृतीया न होकर द्वितीया होती है—चलना, जानना, समझना, खाना (अद्, खाद्, भक्ष् को छोड़कर), पढ़ना, अकर्मक धातुएँ, बोलना, देखना (दृश्), सुनना (श्रु), प्रवेश (प्रविश्), चढ़ना (आरुह्), छिपना (वप्), ग्रहण (ग्रह्), प्राप्ति (प्राप्), पीना, ले जाना (हृ), (नी और वह् को छोड़कर)। जैसे—बालकः गृहं गच्छति>बालं गृहं गमयति। शिष्यः वेदम् अवगच्छति>शिष्यं वेदम् अवगमयति। पुत्रः अन्नं भुङ्क्ते>माता पुत्रम् अन्नं भोजयति। शिष्यः पाठं पठति>गुरुः शिष्यं पाठं पाठयति। पृथ्वी सलिले आस्ते>पृथ्वीं सलिले आसयत्। (क) (नीवह्योर्न) नाययति वाहयति वा भारं भृत्येन। (ख) (नियन्तृकर्तृकस्य वहेरनिषेधः) वाहयति रथं वाहान् सूतः। (ग) (आदिखाद्योर्न) आदयति खादयति वान्नं बटुना। (घ) (भक्षेरहिंसार्थस्य न) भक्षयत्यन्नं बटुना। (ङ) (जल्पतिप्रभृतीनाम्०) जल्पयति भाषयति वा धर्मं पुत्रं देवदत्तः। (च) (दृशेश्च) दर्शयति हरिं भक्तान्। (छ) (शब्दायतेर्न) शब्दाययति देवदत्तेन।

शब्दकोष—८२५ + २५ = ८५ ] अभ्यास ३४ (व्याकरण)

(क) शाकम् (साग), आलुः (आलू), रक्ताङ्गः (टमाटर), गोजिह्वा (गोभी), कलायः (मटर), मण्टाकी (भाँटा, बैंगन), वंगनः (बैंगन), भिण्डकः (भिंडी), टिंडिशः (टिंडा), अरुकः (अरुई), कूष्माण्डः (कद्दू), गृञ्जनम् (गाजर) मूलकम् (मूली) श्वेतकन्दः (शलजम), पालकी (पालक), वास्तुकम् (बथुआ), सिम्बा (सेम), सुसिम्बः (फ्रासबीन, फ्रेंच बीन) कर्कटिनी (तोरई), कुन्दरुः (कुन्दरु) पटोलः (परवल), कारवेल्लः (करेला), कर्कटी (ककड़ी) पनसम् (कटहल) शृङ्गः (सफाव)। (२५)

व्याकरण (बृहत्, मघवन्, हा ही णिच् प्रत्यय)

१ बृहत् और मघवन् शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ११, १२)

२ हा और ही धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु० ५ ५१)

नियम १९८—मूलधातु से प्रेरणार्थक धातु बनाने के लिए ये नियम ठीक स्मरण कर लें। (क) धातु से णिच् (अय) प्रत्यय लगता है। नियम १९५ के अनुसार वृद्धि या गुण। (ख) (मितां ह्रस्वः) इन धातुओं के उपधा (उपान्त्य स्वर) के अ को आ नहीं होता। गम्, रम्, क्रम् नम्, शम् दम् जन् त्वर् घट्, व्यथ्, ज्वर्। गमयति, रमयति क्रमयति, नमयति, शमयति, दमयते, जनयति, त्वरयति, घटयति व्यथयति, ज्वरयति। अन्यत्र अ को आ होगा। पाठयति, कामयते, यापयति। (ग) (अर्त्ति ह्री० पुक् णौ) आकारान्त धातुओं के अन्त में णिच् से पहले 'प' और लगा जाता है। जैसे—दा> दापयति, धा> धापयति स्ना> स्नापयति, मा> मापयति, स्था> स्थापयति। (घ) (शाच्छासाह्वा ) इन आकारान्त धातुओं में बीच में 'य्' लगेगा। शो (शा), छो (छा), सो (सा) ह्वे (ह्वा) व्ये (व्या) वे (वा), और पा। जैसे—शाययति, ह्वाययति पाययति (पिलाता है)। (पातेर्णौ लुक् ) पा (रक्षा करना) का रूप पालयति होगा। (ङ) (क्रीङ्जीनां णौ) इनके ये रूप होते हैं—क्री> क्रापयति (खरीदवाना), अधि + इ> अध्यापयति (पढ़ाना) जि> जापयति (जिताना)। (च) इन धातुओं के ये रूप हो जाते हैं—रुह्> रोपयति (सींचना) हन> घातयति (वध करना), दुष्> दूषयति (दोष देना), रुह् > रोपयति रोहयति (उगाना) ऋ> अर्पयति (देना), ह्रेपयति (लज्जित करना), वि + ली> विलीनयति विलापयति (पिघलाना), भी> भापयते, भीषयते (डर की वस्तु से डराना) भाययति (केवल डराना), वि + स्मि> विस्मापयते (किसी कारण से विस्मित करना), विस्माययति (केवल विस्मित करना), सिध् > साधयति (बनाना) सेधयति (निश्चय कराना) रञ्ज् > रञ्जयति (प्रसन्न करना), रजयति (शिकार खेलना), इ (जाना)> गमयति (भेजना) अधि + इ (जानना)> अधिगमयति (समझाना, याद दिलाना), प्रति + इ> प्रत्याययति (विश्वास दिलाना), गुह् > गूहयति (छिपाना), धू> धूनयति (हिलाना), प्री> प्रीणयति (प्रसन्न करना), मृज् > मार्जयति (साफ कराना), शद्> शातयति (गिराना), शादयति (भेजना)। (छ) चुरादिगण की धातुओं के रूप णिच् में वैसे ही रहते हैं। (ज) कर्मवाच्य और भाववाच्य में णिजन्त धातु के अन्तिम इ (अय) का लोप हो जाता है। जैसे—पाठ्यते, कार्यते, हार्यते, धाप्यते भाव्यते, गम्यते।

शब्दकोष—८५० + २५=८७५] अभ्यास २५ (व्याकरण)

(क) करमर्दकः (करौंदा), पलाण्डुः (प्याज), लशुनम् (लहसुन), तिन्तिडीकम् (इमली), आर्द्रकम् (अदरक), व्यंजनम् (मसाला), मरीचम् (मिर्च), जीरकः (जीरा), धान्यकम् (धनिया), शुण्ठी (सोंठ), हिंगु (हींग), हरिद्रा (हल्दी), लवणम् (नमक), सैन्धवम् (सेंधा नमक), रौमकम् (सांभर नमक), पिप्पली (पीपर), एला (इलायची), मधुरा (सौंफ), लवंगम् (लौंग), दारुसितम् (दालचीनी), त्रिपुटा (छोटी इलायची), खादिरः (कत्था), चूर्णं (चूना), पूगम् (सुपारी), ताम्बूलम् (पान)। (२५)

व्याकरण (करिन्, पथिन्, भू, मा, सन् प्रत्यय)

१. करिन् और पथिन् शब्दों के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ११, १४)

२. भू और मा धातुओं के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो धातु ५२, ५३)

नियम १९९—(धातोः कर्मणः समानकर्तृकादिच्छायां वा) इच्छा करना या चाहना अर्थ में धातु से सन् (स) प्रत्यय लगता है। सन् के विषय में ये बातें स्मरण रक्खें—(क) इच्छा करने वाला वही व्यक्ति हो तभी सन् होगा। (ख) सन् प्रत्यय ऐच्छिक है, अतः सन् न लगाना चाहें तो तुमुन् (तुम्) प्रत्यय करके इष् या अभिलष् आदि धातु का प्रयोग करें। जैसे—पठितुमिच्छति। (ग) इच्छा करनेवाली क्रिया कर्म के रूप में होनी चाहिए, अन्य कारक के रूप में नहीं। करण में होने से यहाँ नहीं होगा—अहमिच्छामि पठनेन मे ज्ञानं वर्धेत। (घ) सन् का स शेष रहता है। सन् प्रत्यय करने पर धातुओं को द्वित्व होता है, जैसे लिट् लकार में। सेट् धातुओं में स से पहले इ लगाकर 'इष' हो जाएगा। अनिट् में केवल 'स' लगेगा। यह स कहीं-कहीं पर सन्धि-नियमों के कारण ष या श हो जाता है। (ङ) धातुओं को द्वित्व करने पर अभ्यास अर्थात् प्रथम अंश में धातु में अ होगा तो उसे इ हो जाएगा। (च) धातुओं के रूप इस प्रकार चलेंगे—(१) परस्मैपदी के रूप परस्मै में और आत्मने के आत्मने में, उभयपदी के उभयपद में। (२) लट्, लोट्, लङ्, विधिलिङ् में परस्मै में भवतिवत्, आत्मने में सेव् के तुल्य। (३) लिट् लकार में धातु + आम् + कृ, भू या अस्। (४) लुङ् में परस्मै में ईत्, इष्टाम्, इषुः आदि और आत्मने में इष्ट, इषाताम्, इषत आदि। (५) आशीर्लिङ् में परस्मै में यात्, यास्ताम् आदि, आत्मने में इषीष्ट आदि। (६) अन्य लकारों में भू या सेव् के तुल्य। जैसे—गम्>जिगमिषति, जिगमिषतु, अजिगमिषत्, जिगमिषेत्, जिगमिषिष्यति, जिगमिषाञ्चकार, जिगमिषिता, अजिगमिषीत्, जिगमिष्यात्, अजिगमिषिष्यत्। (छ) सन्नन्त प्रयोगवाली प्रचलित धातुएँ ये हैं—ज्ञा>जिज्ञासते, दा>दित्सति, धा>धित्सति, पा>पिपासति, चि>चिकीषति, चि>चिचीषति, श्रु>शुश्रूषते, भू>बुभूषति, मृ>मुमूर्षति, कृ>चिकीर्षति, हृ>जिहीर्षति, स्मृ>सुस्मूर्षति, तॄ>तितीर्षति, मुच्>मुमुक्षते, प्रच्छ्>पिपृच्छिषति, युध्>युयुत्सते, पठ्>पिपठिषति, लिख्>लिलिखिषति, पत्>पित्सति, पिपतिषति, पच्>पिपक्षति, यज्>यियक्षते, विद्>विविदिषति, बुध्>बुबोधिषति, मान्>मीमांसते, हन्>जिघांसति, आप्>ईप्सति, लभ्>लिप्सते, रम्>रिरंसते, क्रम्>चिक्रंसते, गम्>जिगमिषति, दृश्>दिदृक्षते, ग्रह्>जिघृक्षति।

## अभ्यास ३५

संस्कृत बनाओ—(क) (करिन्, पथिन्) १ हाथी ने इस पेड़ की डाल तोड़ दी। २ साक्षी उपस्थित नहीं हुआ (साक्षिन्)। ३ अतिस्नेह में अनिष्ट की शंका बनी रहती है (पापशंकिन्)। ४ अगले रविवार को आप हमसे मिलियेगा (आगामिन्)। ५ सहाध्यायियों से प्रेमपूर्वक व्यवहार करो (सहाध्यायिन्)। ६ शेर बादल की ध्वनि पर हुंकार करता है गीदड़ों की आवाज पर नहीं (केसरिन्)। ७ कम से कम तीन गवाह होने चाहियें (साक्षिन्)। ८ गुणवानों के गुण पूजा के योग्य हैं लिङ्ग या आयु नहीं (गुणिन्)। ९ रथी पैदल से युद्ध नहीं करता (रथिन्)। १० ऐसा परोपकारियों का स्वभाव ही होता है। ११ हाथी के मित्र गीदड़ नहीं होते (दन्तिन्)। १२ मानहीन मनुष्य की और तृण की समान गति होती है (मानिन्)। १३ वे मूर्ख तिरस्कार को प्राप्त होते हैं जो धूर्तों से धूर्तता नहीं करते (मायाविन्)। १४ स्वाभिमानियों का स्वाभिमान ही धन होता है (मानिन्)। १५ तुम्हारा मार्ग शुभ हो। १६ धीर लोग न्याय के मार्ग से जरा भी विचलित नहीं होते। (ख) (भृ, मा) १ अपना पेट कौन नहीं पालता। २ उसने पृथ्वी की धुरा को धारण किया। ३ राजाओं के पास चुगलखोर रहते हैं। ४ सदा स्वच्छ वस्त्रों को धारण करे। ५ व्यापारी हाथ से कपड़े को नापता है (मा)। ६ पटवारी ने जंजीर से खेत नापा। (ग) (सन् प्रत्यय) १ विद्यार्थी पाठ पढ़ना चाहता है, लेख लिखना चाहता है धर्म जानना चाहता है, दान देना चाहता है धर्म करना चाहता है जल पीना चाहता है, शत्रु को जीतना चाहता है, फल इकट्ठा करना चाहता है (चिञ्) गुरुवचन सुनना चाहता है कार्य करना चाहता है (कृ), पाप को छोड़ना चाहता है (हा), प्रश्न पूछना चाहता है (प्रच्छ्) फल खाना चाहता है (भुज्), धन पाना चाहता है (लभ्) और मित्र को देखना चाहता है। २ गुरुओं की सेवा करो। ३ वह छोटी नौका से समुद्र को पार करना चाहता है। (घ) (शाकादि) १ कुछ लोग साग और दाल में अधिक मसाला पसन्द करते हैं। वे दाल में हल्दी, धनिया, नमक के साथ ही प्याज लहसुन इमली और लाल मिर्च भी डालते हैं। साग में भी मसाला डाला जाता है। २ कुछ लोग चाय में भी काली मिर्च दालचीनी और सोंठ या अदरक डालते हैं। ३ पनवाड़ी पान में चूना और कत्था लगाता है बाद में छोटी इलायची और सुपारी डालकर देता है। पान खानेवाले पानदान में पान रखते हैं।

संकेत—(क) १ स्वगुप्तमिता। २. नोपतस्थौ। ३ अतिस्नेहः पापशङ्की। ४ आगामिनि भवता अस्माभिः सह मिलनीयम्। ६ अनुहुङ्कुरुते घनध्वनिं न हि गोमायुरुतानि केसरी। ७. त्र्यवराः साक्षिणो देयाः। ८ गुणाः पूजास्थानं गुणिषु न च लिङ्गं न च वयः। ९. न रथिनः पादचारम् अभियुञ्जन्ति। १० परोपकारिणाम्। ११ भवन्ति गोमायुसखा न दन्तिनः। १२ मानिनो मानहीनस्य तृणस्य च समा गतिः। १३ व्रजन्ति ते मूढधियः पराभवं भवन्ति मायाविषु ये न मायिनः। १४ स्वाभिमानैकधना हि मानिनः। १५. शिवास्ते सन्तु पन्थानः। १६. न्याय्यात् पथः। (ख) १ बिभर्ति। २ बिभरांबभूव। ३ पिशुनजनं खलु बिभ्रति क्षितीन्द्राः। ४ बिभृयात्। ६. लेखपालः शृङ्खलाभिः, अमात्। (ग) १ पिपठिषति लिलिखिषति। २. शुश्रूषस्व। ३ उडुपेन तितीर्षति। (घ) १ सहैव रसमरीचम्, निक्षिपन्ति। शाकमपि मसालैः संस्क्रियते (बघार)। ३ ताम्बूलिकः किरति निक्षिप्य ताम्बूलकरङ्के।

शब्दकोष—८७५ + २५ = ९०० ] अभ्यास २९ (व्याकरण)

(क) कृषिः (स्त्री., खेती), कृषीवलः (किसान), वसुधा (पृथ्वी), मृत्तिका (मिट्टी), उर्वरा (उपजाऊ), ऊषरः (ऊसर), शाद्वलः (घास-श्यामल), क्षेत्रम् (खेत), सीता (जुती भूमि), लाङ्गलम् (हल), फालः (हल की फाल), खनित्रम् (फावड़ा, कुदाल), दात्रम् (दराँती), लोष्टम् (ढेला), लोष्टभेदनः (१ मुँगरी, २ पटरा, ३ मैड़ा), कोटिशः (धुर्मुस), तोत्रम् (चाबुक), कणिशः (बाल), पलालः (पयाल), बुसम् (भुस), तुषः (भूसी), खाद्यम् (खाद), खलम् (खलिहान), खनित्रयन्त्रम् (ट्रैक्टर), कृषियन्त्रम् (खेती के औजार)। (२५)

व्याकरण (वाच्, चन्द्रमस्, धा, यङ्, यङ्लुक्, नामधातु)

१. वाच् और चन्द्रमस् के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो शब्द १५, १८)

२. धा धातु के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो धातु ५४)

नियम २००—(धातोरेकाचो हलादेः क्रियासमभिहारे यङ्) व्यंजन से प्रारम्भ होनेवाली एकाच् धातु से यङ् प्रत्यय होता है बार-बार या अधिक करने अर्थ में। यङ् प्रत्यय के लिए ये नियम स्मरण रक्खें—(क) यङ् का य शेष रहता है। सभी धातुओं के रूप केवल आत्मनेपद में चलते हैं। (ख) (सन्यङोः) धातु को द्वित्व होता है। (ग) (गुणो यङ्लुकोः, दीर्घोऽकितः) द्वित्व होने पर अभ्यास (पूर्वपद) में अ को आ, इ ई को ए, उ ऊ को ओ होगा। नी>नेनीयते, भू>बोभूयते, पठ्>पापठ्यते। (घ) (नित्यं कौटिल्ये गतौ) गत्यर्थक धातुओं से कुटिलता अर्थ में ही यङ् होगा। व्रज्>वाव्रज्यते (कुटिल चलता है)। (ङ) (रीगृदुपधस्य च) धातु की उपधा में ह्रस्व ऋ होगा तो उसके अभ्यास में 'री' और लगेगा। नृत्>नरीनृत्यते। (च) (घुमास्था...) दा धा, स्था गा, पा हा सा के आ को ई होगा। देदीयते, देधीयते, तेष्ठीयते, जेगीयते, पेपीयते, जेहीयते, सेषीयते। (छ) कुछ अन्य प्रसिद्ध यङन्त रूप ये हैं—कृ>चेक्रीयते, दिव्>देदीव्यते, भ्रम्>बंभ्रम्यते, चर्>चञ्चूर्यते, वृत्>वरीवृत्यते, मृज्>मरीमृज्यते।

नियम २०१—(यङ्लुक्) (यङोऽचि च) धातु के बाद य का लोप होगा। यङ्लुक् के लिए ये नियम स्मरण रक्खें—(क) धातु को द्वित्व होगा। धातु के रूप परस्मैपद में ही चलेंगे। (ख) अभ्यास में अ को आ, इ ई को ए, उ ऊ को ओ होगा। (ग) धातु के अन्त में ऋ होगा तो उसके अभ्यास में री या रि लगेगा। (घ) यङ्लुक् के प्रयोग साहित्य में बहुत कम मिलते हैं। (ङ) ति सि, मि से पूर्व विकल्प से ई लगेगा। जैसे—भू>बोभवीति, बोभोति। वृत्>वरीवर्ति, कृ>चरीकर्ति, गम्>जंगमीति।

नियम २०२—(नामधातु) नामधातु में ये प्रत्यय मुख्यतया होते हैं—(क) (सुप आत्मनः क्यच्) अपने लिए चाहने अर्थ में क्यच् (य) प्रत्यय। परस्मैपद होगा। आत्मनः पुत्रमिच्छति>पुत्रीयति। धनीयति अशनायति उदन्यति। (ख) (उपमानादाचारे) उसके तुल्य आचरण करने में क्यच् (य)। शिष्य को पुत्रवत् मानता है—पुत्रीयति छात्रम्। (ग) (काम्यच्) अपने लिए चाहने में 'काम्य' लगता है। पुत्रकाम्यति। (घ) (कर्तुः क्यङ्) उसके तुल्य आचरण करने में क्यङ् (य) प्रत्यय। आत्मनेपद होगा। कृष्णवत् आचरण करता है>कृष्णायते। ओजायते अप्सरायते। (ङ) (तत्करोति तदाचष्टे) करना और कहना अर्थ में णिच्। सूत्र बनाता है—सूत्रयति।

शब्दकोष—१०० + २५ = १२५] अभ्यास ३७ (व्याकरण)

(घ) सुकृतिन् (भाग्यवान्), सहृदयः (सहृदय), निष्णात (विद्वान्), प्रतीक्ष्य (पूज्य), वदान्यः (दानी), हृष्टमानस (प्रसन्नचित्त), विमनस् (दुःखित हृदय), उत्कः (उत्कण्ठित), विश्रुत (प्रसिद्ध), स्निग्ध (प्रेमी), आयत्तः (अधीन), आद्यून (पेटू), लुब्धः (लोभी), विनीतः (नम्र), धृष्ट (ढीठ), प्रत्याख्यात (छोड़ा हुआ), विमानितः (तिरस्कृत), विप्रलब्ध (वंचित), आपन्नः (आपत्तिग्रस्त), दुर्गतः (दीन), कान्तम् (सुन्दर), अभीष्टम् (मनोहर), निकृष्ट (नीच), पूतम् (पवित्र), सङ्ख्यातम् (गिना हुआ)। (२५)

व्याकरण (विद्वस्, पुंस्, पा धातु, क्त प्रत्यय)

१. विद्वस् और पुंस् शब्द के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द १६, १७)

२. पा धातु के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो धातु ५५)

नियम २०३—(क्तक्तवतू निष्ठा, निष्ठा) भूतकाल अर्थ में धातु से क्त और क्तवतु कृत् प्रत्यय होते हैं। दोनों का क्रमशः त और तवत् शेष रहता है। 'त' प्रत्यय कर्मवाच्य और भाववाच्य में होता है। तवत् प्रत्यय कर्तृवाच्य में। 'त' प्रत्यय करने पर सेट् (इ–वाली) धातुओं में इ लगेगा, अनिट् (इ–नहीं वाली) धातुओं में इ नहीं लगेगा। धातु को गुण या वृद्धि नहीं होती। संप्रसारण होता है।

नियम २०४—(क) क्त (त) प्रत्यय जब सकर्मक धातु से कर्मवाच्य में होगा तो कर्म में प्रथमा, कर्ता में तृतीया और क्रिया का लिंग वचन और विभक्ति कर्म के अनुसार होगी, कर्ता के अनुसार नहीं। (ख) अकर्मक धातु से क्त (त) प्रत्यय होगा तो कर्ता में तृतीया होगी। क्रिया में नपुंसक एक० ही रहेगा। (ग) त प्रत्ययान्त क्रिया-शब्द कर्म के अनुसार पुंलिंग होगा तो उसके रूप रामवत्, स्त्रीलिंग होगा तो रमावत्, नपुंसक होगा तो गृहवत् चलेंगे। जैसे—मया पुस्तकं पठितम्, पुस्तके पठिते, पुस्तकानि पठितानि। मया ग्रन्थः पठितः ग्रन्थौ पठितौ ग्रन्थाः पठिताः। मया बालकः दृष्टः बालकाः दृष्टाः। तेन हसितम्।

नियम २०५—(गत्यर्थाकर्मकश्लिषशीङ्) इन धातुओं से क्त प्रत्यय कर्तृवाच्य में भी होता है:—जाना चलना अर्थ की धातुओं, अकर्मक धातुओं तथा श्लिष्, शी, स्था, आस्, वस्, जन्, रुह्, जॄ धातुओं से। अतः कर्ता में प्रथमा और कर्म में द्वितीया। जैसे—गृहं गतः। स ग्रामं प्राप्तः। स मृतः। हरिः रमामाश्लिष्टः। स शेषमधिशयितः। वैकुण्ठमधिष्ठितः। शिवमुपासितः। वनमुषितः। राममनुजातः। गरुडमारूढः। स जीर्णः।

नियम २०६—(मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यश्च) मन्, बुध्, पूज् तथा इन अर्थों वाली अन्य धातुओं से क्त प्रत्यय वर्तमान काल अर्थ में होता है। कर्ता में षष्ठी होगी। यथा—मतः, बुद्धः, पूजितः।

नियम २०७—(नपुंसके भावे क्तः) कभी-कभी क्त प्रत्यय नपुंसक लिंग भाव वाचक शब्द बनाने के लिए होता है। जैसे—जल्पितम् (कहना), शयितम् (सोना), हसितम् (हँसना), गतम् (चलना), स्थितम् (रहना)। कस्येदमालिखितम् (किसका चित्र है।)

शब्दकोष—१२५ + २५ = १५० ] अभ्यास ३८ (व्याकरण)

(घ) प्रौढम् (प्रौढ), ततम् (विस्तृत), इषितम् (प्रेरित), उपचितः (मोटा), अपचितः (पतला), भुग्नम् (टूटा हुआ), शातम् (तेज), पक्वम् (पका हुआ), क्षीणः (क्षयित) सुतम् (पिघला हुआ), अवगीतः (निन्दित), उद्वान्तम् (उगला हुआ), शान्तः (शान्त), दान्तः (जितेन्द्रिय), श्रान्तः (थका हुआ), अवसितम् (समाप्त), प्लुष्टम् (दग्ध) स्त्यानम् (जमा हुआ), निष्पन्नम् (तैयार), स्यूतम् (सिला हुआ) लूनम् (कटा हुआ) आसादितम् (प्राप्त), उद्भासितम् (व्यक्त), अवगतम् (ज्ञात), जग्धम् (खाया हुआ)। (२५)

व्याकरण (श्रेयस्, अनडुह्, दिव्, वृत्, क्त प्रत्यय)

१. श्रेयस् और अनडुह् शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ११, ४)

२. दिव् और वृत् धातुओं के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो धातु ५६-५७)

नियम २०८—धातु से त (क्त) (तथा क्त्वा, क्तिन्) प्रत्यय लगाकर रूप बनाने के लिए ये नियम ठीक स्मरण कर लें। (देखो परिशिष्ट में क्त प्रत्यय से बने रूप)। (क) धातु को गुण या वृद्धि नहीं होगी। सेट् में इ लगेगा, अनिट् में नहीं। संधि कार्य होगा। जैसे—कृ > कृतः। हृतः, धृतः, भृतः। पठितम्, लिखितम्। (ख) (रदाभ्यां निष्ठातो नः०) र् और द् के बाद के त को न होगा, धातु के द् को भी न्। अर्थात् र्+त = र्ण। द्+त = न्न। दीर्घ ॠ को ईर् होता है, पॄ को पूर्। जॄ > जीर्ण, तॄ > तीर्ण, गॄ > गीर्ण, कॄ > कीर्ण, संकीर्ण, प्रकीर्ण, विकीर्ण। पॄ > पूर्ण। भिद् > भिन्न, छिद् > छिन्न, सद् > सन्न, प्रसन्न, विषण्ण, आसन्न आदि। (ग) (घुमास्थागापा०) गा, पा और हा के आ को ई होगा। गीतम्, पीतम् (पिया), हीनम् (छोड़ा)। (घ) (द्यतिस्यतिमास्थामित्ति किति) दो (दा), सो (षा), मा, स्था इनके आ को इ होता है। दित, अवसित, परिमित, स्थित। (ङ) (अनुदात्तोपदेश०) यम्, रम्, नम्, गम्, हन्, मन्, वन् और तनादिगणी धातुओं के म् और न् का लोप होता है। यम् > यत, संयत, रम् > रत, विरत, नम् > नत, प्रणत, गम् > गत, आगत, हन् > हत, मन् > मत, संमत, तन् > तत, वितत। (च) (अनिदितां हल०) उपधा के न् का लोप होगा, यदि धातु का इ इत् होगा तो नहीं। बन्ध् > बद्ध, ध्वंस् > ध्वस्त, भ्रंस् > भ्रस्त, दंश् > दष्ट। (छ) (जनसनखनां०) जन्, सन्, खन् के न् को आ होगा। जात, सात, खात। (ज) (वचिस्वपियजादीनां किति) वच् आदि को संप्रसारण होता है, अर्थात् य् > इ, व् > उ, र् > ऋ। वच् > उक्त, स्वप् > सुप्त, यज् > इष्ट, वप् > उप्त, वह् > ऊढ, वस् > उषित, ग्रह् > गृहीत, व्यध् > विद्ध, प्रच्छ् > पृष्ट, आह्वे > आहूत, वद् > उदित। (झ) (संयोगादेरातो०) स्त्या, ग्ला आदि के बाद त को न। ग्लान, म्लान। (ञ) (ल्वादिभ्यः) लू आदि २१ धातुओं के बाद त को न। लू > लून, स्तॄ > स्तीर्ण, विस्तीर्ण, ज्या > जीन, दु > दून। (ट) (ओदितश्च) जिन धातुओं में से ओ इत् हो, उनके बाद त को न। उड्डी > उड्डीन, भञ्ज् > भग्न, भुज् > भुग्न, मस्ज् > मग्न, लग् > लग्न, ली > लीन, उद्विज् > उद्विग्न, श्वि > शून, हा > हीन। (ठ) इन धातुओं के ये रूप होते हैं—दा > दत्त, धा > हित, विहित, निहित, मुर्छ् > मूर्त, शुष् > शुष्क, पच् > पक्व, क्षै > क्षाम। सह् > सोढ, वह् > ऊढ, मद् > मत्त, क्षि > क्षीण, निर्वा > निर्वाण, निर्वात, गुह् > गूढ, लिह् > लीढ, प्यै > पीन, प्यान।

शब्दकोष—१५ + २५ = १७५] अभ्यास १९ (व्याकरण)

(क) महीध्रः (पर्वत), ग्रावन् (पत्थर), शिला (चट्टान), शृङ्गम् (चोटी), प्रपातः (झरना) उत्सः (सोता), निर्झरः (नाला), दरी (दर्रा), गिरिद्रोणी (घाटी) गह्वरम् (गुफा) खनिः (खान), उपत्यका (तराई, भाबर), अधित्यका (पठार), निकुञ्जः (झाड़ी), हिमसरित् (ग्लेशियर)। (१५)। (ख) कुप् (गुस्सा करना), द्रुह् (द्रोह करना), क्षम् (क्षमा करना), दम् (दबाना) तुष् (सन्तुष्ट होना), तृप् (तृप्त होना), व्यध् (बींधना), शुष् (सूखना), खिद् (खिन्न होना), हृष् (प्रसन्न होना)। (१०)।

व्याकरण (मति, नश्, भ्रम्, क्तवतु प्रत्यय)

१ मति शब्द के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ४२)

२ नश्, भ्रम् धातुओं के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो धातु ५८, ५९)

नियम १९—क्तवतु प्रत्यय भूतकाल में होता है। इसका तवत् शेष रहता है। यह कर्तृवाच्य में होता है, अतः कर्ता के तुल्य क्रिया शब्द के लिंग, विभक्ति और वचन होंगे। कर्ता में प्रथमा, कर्म में द्वितीया, क्रिया कर्ता के तुल्य। धातुओं के रूप क्त प्रत्यय के तुल्य ही बनेंगे। नियम १८ पूरा इसमें भी लगेगा। क्त प्रत्यय लगाकर जो रूप बनता है, उसीमें 'वत्' और जोड़ दें। जैसे—कृ > कृतः, तवत् में कृतवत् होगा। तवत् प्रत्ययान्त के रूप पुंलिंग में भगवत् (शब्द २) के तुल्य चलेंगे, स्त्रीलिंग में ई लगाकर नदी के तुल्य और नपुंसक में जगत् (शब्द १८) के तुल्य। क्त प्रत्यय लगाने पर कर्म के लिंग, वचन, विभक्ति पर ध्यान दिया जाता है, कर्ता के लिंग आदि पर नहीं। परन्तु क्तवतु प्रत्यय लगाने पर कर्ता के लिंग आदि पर ध्यान दिया जाएगा, कर्म पर नहीं। जैसे—स पुस्तकम् अपठत् का क्तवतु में स पुस्तकं पठितवान्। ते पुस्तकानि पठितवन्तः। सा पुस्तकं पठितवती।

नियम २१—दीर्घ, गुण, वृद्धि, संप्रसारण आदि के लिए यह सारणी ठीक स्मरण कर लें। ऊपर मूल स्वर दिए गए हैं, उनके स्थान पर गुण, वृद्धि आदि करने पर ऊपर के मूल स्वर के नीचे गुण आदि के सामने जो स्वर आदि दिए गए हैं, वे होंगे। आगे भी जहाँ गुण, वृद्धि, संप्रसारण आदि कहा जाए, वहाँ इस सारणी (टेबुल) के अनुसार काम करें। (रिक्त स्थानों पर यह कार्य नहीं होता)।

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | स्वर | अ, आ | इ, ई | उ, ऊ | ऋ, ॠ | ऌ | ए | ऐ | ओ | औ |
| २ | दीर्घ | आ | ई | ऊ | ॠ | — | — | — | — | — |
| ३ | गुण | अ | ए | ओ | अर् | अल् | ए | — | ओ | — |
| ४ | वृद्धि | आ | ऐ | औ | आर् | आल् | ऐ | ऐ | औ | औ |

५. संप्रसारण—य् को इ, व् को उ, र् को ऋ, ल् को ऌ।

शब्दकोष—१७५+२५=२०० ] अभ्यास ४० (व्याकरण)

(क) काननम् (वन), विटपिन् (वृक्ष), व्रततिः (लता), मूलम् (जड़), दारु (लकड़ी), इन्धनम् (ईंधन), मञ्जरिः (बौर), पर्णम् (पत्ता), किसलयम् (कोंपल), वृन्तम् (डंठल), देवदारुः (देवदार), भद्रदारुः (चीड़) त्वक्सारः (बांस का पेड़), सर्जः (साल), शाकः (शाक का पेड़), तमालः (आबनूस), करीरः (करील, बबूल), गुग्गुलुः (गुग्गल) श्लेष्मातकः (लिसोड़ा), प्रियालः (प्याल)। (२०)। (ख) ष्ठिव् (थूकना), अस् (फेंकना), पुष् (पुष्ट करना), शुष् (शुष्क होना), तुष् (खुश होना)। (५)।

व्याकरण (नदी, श्रेयसी, भ्रम्, क्षिप्, शतृ प्रत्यय)

१ नदी और श्रेयसी शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द० ४१, ४४)

२ भ्रम् और क्षिप् धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ६, ११)

नियम २११—(लटः शतृशानचावप्रथमासमानाधिकरणे) (क) लट् के स्थान पर परस्मैपद में शतृ और आत्मनेपद में शानच् होता है। शतृ का अत् और शानच् का आन शेष रहता है। ये दोनों प्रत्यय क्रिया की वर्तमानता को सूचित करते हैं। हिन्दी में इनका अर्थ 'रहा है, रहे हैं, रहा था, हुआ, हुए' आदि के द्वारा प्रकट किया जाता है। (ख) पाणिनि के नियमानुसार प्रथमा कारक में शतृ, शानच् का प्रयोग नहीं करना चाहिए। जैसे—स पठन् अस्ति न कहकर—स पठति ही कहना चाहिए। परन्तु प्रथमा में भी कुछ प्रयोग मिलते हैं अतः प्रथमा में भी इनका प्रयोग प्रचलित है। (ग) शतृ और शानच् प्रत्ययान्त शब्द विशेष्य या विशेषण के रूप में आते हैं। शतृ प्रत्ययान्त के लिंग, वचन, कारक, [illegible] के तुल्य होते हैं। इसके रूप पुंलिंग में पठत् (शब्द २४) के तुल्य चलेंगे। जुहोत्यादि की धातुओं में न् नहीं लगेगा। जैसे—ददत् ददतौ ददतः। स्त्रीलिंग में ई लगाकर नदी के तुल्य। नपुंसक में जगत् (शब्द १८) के तुल्य। जैसे—पठन्तं रामं पश्य। पठते रामाय फलानि यच्छ। (घ) शतृ प्रत्यय में भी धातु से विकरण आदि होते हैं, अतः शतृ प्रत्यय लगाकर रूप बनाने का अति सरल प्रकार यह है कि उस धातु के लट् के प्रथम पु० बहुवचन के रूप में से अन्तिम इ और बीच के न् को (यदि हो तो) हटा दें। इस प्रकार शतृ प्रत्यय वाला रूप बन जाता है। जैसे भू> भवन्ति, भवत्। अस्> सन्ति, सत्। गम्> गच्छन्ति, गच्छत्। कृ> कुर्वन्ति, कुर्वत्। दा> ददति, ददत्। (ङ) शतृप्रत्ययान्त के बाद अर्थ के अनुसार अस्, आस् या स्था धातु का प्रयोग होता है। वर्तमान आदि में अर्थानुसार लट्, लङ् आदि। गृहं गच्छन् आसीत्, भविष्यति वा। पशूनां वधं कुर्वन् व्यस्ते। तं प्रतिपालयन् तस्थौ अतिष्ठत् वा। (च) शतृ-प्रत्ययान्त को स्त्रीलिंग बनाने के लिए ये नियम स्मरण रक्खें—(१) (उगितश्च) सभी जगह अन्त में ङीप् (ई) लगेगा। (२) (शप्श्यनोर्नित्यम्) भ्वादि, दिवादि और चुरादि की धातुओं में त् से पहले न् और लगेगा। जैसे—गच्छत् > गच्छन्ती, दीव्यत् > दीव्यन्ती, कथयत् > कथयन्ती। (३) (आच्छीनद्योर्नुम्) अदादि की आकारान्त धातुओं तथा तुदादि की धातुओं में बीच में न् विकल्प से लगेगा। भात् > भान्ती भाती, तुदत् > तुदन्ती, तुदती। (४) इसके अतिरिक्त सभी स्थानों पर न् नहीं लगेगा केवल ई अन्त में लगेगी। सती, ददती, शृण्वती, कुर्वती, चिन्वती। (देखो परिशिष्ट में शतृ प्रत्यय)।

शब्दकोष–१ २५+२५=१ ५ ] अभ्यास ४२ (व्याकरण)

(क) बकुलः (मौलसिरी), कुवलयम् (नीलकमल), इन्दीवरम् (नीलकमल), कुमुदम् (श्वेत कमल), पुण्डरीकम् (सफेद कमल), कोकनदम् (लाल कमल), कह्लारम् (सफेद कमल), कुमुदिनी (कुमुद की लता), नलिनी (पद्म-समूह), शेफालिका (हार सिंगार), यूथिका (जूही), चम्पकः (चम्पा), मालती (चमेली), मल्लिका (बेला), गन्धपुष्पम् (गेंदा), केतकी (केवड़ा), कर्णिकारः (कनेर), बन्धूकः (दुपहरिया), कुन्दम् (कुन्द), स्थलपद्मम् (गुलाब), स्तबकः (गुलदस्ता), प्रसूनम् (फूल), मकरन्दः (पराग), जपापुष्पम् (जपाकुसुम), नवमालिका (नेवारी)। (२५)

व्याकरण (धेनु, वधू, कुप्, पच्, तुमुन् प्रत्यय)

१. धेनु और वधू शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ४७, ४८)

२. कुप् और पच् धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ६४, ६५)

नियम २१६—(क) (तुमुन्ण्वुलौ क्रियायां क्रियार्थायाम्) को, के लिए अर्थ को प्रकट करने के लिए धातु से तुमुन् प्रत्यय होता है। ऐसे स्थानों पर दूसरी क्रिया के लिए कोई क्रिया की जाती है। तुमुन् का तुम् शेष रहता है। यह अव्यय होता है, अतः इसका रूप नहीं चलेगा। पठितुं द्रष्टुं भोक्तुं वा विद्यालयं याति। (ख) (समानकर्तृकेषु तुमुन्) इच्छार्थक धातुओं के साथ तुमुन् होता है। पठितुं भोक्तुं वा इच्छति। भोक्तुमिच्छामि। (ग) (शकधृषज्ञा०) शक् ज्ञा रभ् लभ् सह् अर्ह अस् आदि के साथ तुमुन् होता है। भोक्तुं शक्नोति, पठितुं जानाति, भोक्तुमारभते। (घ) (पर्याप्तिवचनेषु०) पर्याप्त अर्थ में तुमुन्। भोक्तुं पर्याप्तः प्रवीणः कुशलो वा। (ङ) (कालसमयवेलासु०) समयवाचक शब्दों के साथ तुमुन् होता है। कालः समयो वेला वा भोक्तुम्।

नियम २१७—तुमुन् (तुम्) प्रत्यय लगाकर रूप बनाने के लिए ये नियम स्मरण कर लें। ये नियम तृच् (तृ), तव्यत् (तव्य) में भी लगेंगे। (क) धातु को गुण होता है अर्थात् अन्तिम इ ई > ए, उ ऊ > ओ, ऋ ॠ > अर्, तथा उपधा (उपान्त्य) के इ, उ, ऋ को क्रमशः ए, ओ, अर् होता है। जैसे—जि > जेतुम्, भू > भवितुम्, कृ > कर्तुम्। हर्तुम्, धर्तुम्। (ख) सेट् धातुओं में बीच में इ लगेगा, अनिट् में नहीं। उदाहरण उपर्युक्त हैं। (ग) सन्धि नियमों के अनुसार धातु के अन्तिम च् और ज् को क्, द् को त्, ध को द् और भ् को ब् होता है। पच्-पक्तुम्, मुच्-मोक्तुम्, छिद्-छेत्तुम्, रुध्-रोद्धुम्, लभ्-लब्धुम्। (घ) (व्रश्चभ्रस्जसृजमृज०) धातु के अन्तिम छ् और श् को ष् होता है और इन धातुओं के च् या ज् को भी ष् होता है:—व्रश्च्, भ्रस्ज्, सृज्, मृज्, यज्, राज्, भ्राज्। ष् होकर इनके ष्टुम् वाले रूप बनेंगे। प्रच्छ्-प्रष्टुम्, प्रविश्-प्रवेष्टुम्। स्रष्टुम्, यष्टुम्। (ङ) (आदेच०) धातुओं के अन्तिम ए और ऐ को आ हो जाता है। आह्वे-आह्वातुम्, गै-गातुम्, ध्यै-ध्यातुम्। (च) धातु के अन्तिम म् को न् हो जाता है। गम्-गन्तुम्, रम्-रन्तुम्। (छ) धातु के अन्तिम ह् को घ् या ढ् होकर ग्धुम् या ढुम् वाला रूप बनता है। दह्-दग्धुम्, द्रुह्-द्रोग्धुम्, दुह्-दोग्धुम्, लिह्-लेढुम्, वह्-वोढुम्। (ज) इन धातुओं के ये रूप होते हैं:—सह्-सोढुम्, वह्-वोढुम्, सृज्-स्रष्टुम्, दृश्-द्रष्टुम्, आरुह्-आरोढुम्, ग्रह्-ग्रहीतुम्।

नियम २१८—(तुं काममनसोरपि) तुम् के म् का लोप होता है, बाद में काम या मनस् (इच्छार्थक) शब्द हों तो। वक्तुकामः, वक्तुमनाः (बोलने का इच्छुक)।

शब्दकोष—१५०+२५=१७५] अभ्यास ४३ (व्याकरण)

(क) मृद्वीका (अंगूर), द्राक्षा (अंगूर) सेवम् (सेब), आम्रम् (आम), जम्बु (जामुन) कदलीफलम्(केला), नारंगम् (नारंगी, संतरा), आम्रातम् (अमरूद), दाडिमम् (अनार) जम्बीरम्(नींबू ) जम्बीरकम्(कागजी नींबू ), बीजपूर (बिजौरा नींबू ), उदुम्बरम् (गूलर), कर्कन्धु (बेर), श्रीपर्णिका(कायफल), अमृतफलम्(नाशपाती), सुमानी (खुमानी), आलुकम् (आलूबुखारा), पूगम् (शहतूत), मातुलुंगः (मुसम्मी), क्षीरिका (खिरनी), स्वर्णक्षीरी(मकोय) नारिकेलम् (नारियल) चीनिका(लीची), अंजीरम्(अंजीर) । (२५) ।

व्याकरण (स्वसृ मातृ, दुष्, जन्, क्त्वा प्रत्यय)

१ स्वसृ और मातृ शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ४९, ५ )

२ दुष् और जन् धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ६६, ६७)

नियम २१९—(क) (समानकर्तृकयोः पूर्वकाले) पढ़कर, लिखकर आदि 'कर' या 'करके' के अर्थ में क्त्वा प्रत्यय होता है। क्त्वा का त्वा शेष रहता है। क्रिया का कर्ता एक ही होना चाहिए। त्वा प्रत्यय अव्यय होता है अतः इसका रूप नहीं चलता। जैसे—मोहनः खादित्वा विद्यालयं गच्छति। (ख) (अलंखल्वोः प्रतिषेधयोः) निषेधार्थक अलम् और खलु के साथ धातु से क्त्वा प्रत्यय होता है। जैसे—अलं दत्त्वा (मत दो)। पीत्वा खलु (मत पीओ)। अलं हसित्वा (मत हँसो)। (देखो अभ्यास ४४ भी)। (ग) कुछ क्त्वा और ल्यप् प्रत्ययान्त कर्मप्रवचनीय के तुल्य व्यवहार में आते हैं। जैसे—उद्दिश्य, अधिकृत्य मुक्त्वा। किमुद्दिश्य (किस लिए) धर्ममधिकृत्य (धर्म के बारे में)।

नियम २२०—क्त्वा (त्वा) प्रत्यय लगाकर रूप बनाने का सरल उपाय यह है कि क्त प्रत्यय से बने रूप में से त या न हटाकर त्वा लगा दो। क्त प्रत्यय वाले सभी नियम यहाँ भी लगते हैं। जैसे—पठ्>पठितम् त्वा में पठित्वा। इसी प्रकार लिखित> लिखित्वा गत>गत्वा, उक्त उक्त्वा कृत-कृत्वा। संक्षेप में नियम ये हैं :—(क) नियम २१८ (क) देखो। धातु को गुण या वृद्धि नहीं होगी। सेट् में इ लगेगा अनिट् में नहीं। पठित्वा, लिखित्वा। कृत्वा हृत्वा, भूत्वा। (ख) नियम २१८ (ग) देखो। नीत्वा पीत्वा। (ग) नियम २१८ (घ)। चित्वा छित्वा भित्वा, स्थित्वा। (घ) २१८ (ङ)। यत्वा रत्वा, नत्वा गत्वा, हत्वा, मत्वा। (ङ) नियम २१८ (च) बद्ध्वा, लब्ध्वा, दग्ध्वा। (च) नियम २१८ (ज)। उक्त्वा सुप्त्वा इष्ट्वा, उद्धृत्य, उषित्वा, गृहीत्वा, पृष्ट्वा। (छ) नियम २१७ (ग) यहाँ भी लगेगा। पक्त्वा, मुक्त्वा, छित्वा, रुद्ध्वा लब्ध्वा। (ज) नियम २१७ (घ) यहाँ भी लगेगा। ष्टु, ष व् को ष्। प्रच्छ्-पृष्ट्वा, दृश्-दृष्ट्वा, यज्-इष्ट्वा सृज्-सृष्ट्वा। (झ) नियम २१७ (ङ)। ह का ग्ध्वा या ढ्वा वाला रूप। दह्-दग्ध्वा दुह्-दुग्ध्वा, लिह्-लीढ्वा। (ञ) दीर्घ ऋ को ईर्, होगा पृ का पूर् होगा। तृ-तीर्त्वा कॄ-कीर्त्वा पृ-पूर्त्वा। (ट) (उदितो वा) जिन धातुओं में से मूलरूप में उ हटा है वहाँ बीच में इ विकल्प से होगा। अतः दो रूप बनेंगे। नियम २१८ (छ) लगेगा, खनित्वा-खात्वा वनित्वा-वात्वा, तनित्वा तत्वा। (ठ) (अनुनासिकस्य क्विझलोः) क्रम् भ्रम् चम्, दम् भ्रम्, शम् के दो रूप होते हैं। एक इ लगाकर, दूसरा अम् को आन् बनाकर। जैसे—क्रमित्वा क्रान्त्वा भ्रमित्वा-भ्रान्त्वा। (ड) इन धातुओं के ये रूप होते हैं—दा> दत्वा धा>हित्वा, हा (छोड़कर)> हित्वा, अद्> जग्ध्वा दिव्> द्यूत्वा, देवित्वा, सिव्>स्यूत्वा सेवित्वा।

शब्दकोष—१ ७११+२५=७३६ ] अभ्यास ४४ (व्याकरण)

(क) आर्द्रालुः (आड़ू), सीताफलम् (शरीफा), पुंनागम् (फालसा), आम्रातकम् (१ आँवड़ा, २ अमावट) आम्रचूर्णम् (अमचूर), कर्कटिका (ककड़ी) मधुकर्कटी (चकोतरा), खर्बुजम् (खरबूजा) कालिन्दम् (तरबूज), कर्मरङ्गम् (कमरख), खर्जूरम् (खजूर) लकुचम् (बड़हल) शृंगाटकम् (सिंघाड़ा), निर्बीजम् (१ बिदाना अंगूर, २ बिदाना अनार) शुष्कफलम् (मेवा) वातादम् (बादाम), अक्षोटम् (अखरोट) अंकोलम् (पिस्ता), काजवम् (काजू) शुष्कद्राक्षा (किशमिश), मधुरिका (मुनक्का) क्षुधाहरम् (छुहारा) मखान्नम् (मखाना) प्रियालम् (चिरौंजी), पौष्टिकम् (पोस्ता)। (२५)

व्याकरण (नौ, वाच्, आप्, शक्, ल्यप्, णमुल् प्रत्यय)

१. नौ और वाच् शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ५१, ५२)

२. आप् और शक् धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ६८, ६९)

नियम २२१—(समासेऽनञ्पूर्वे क्त्वो ल्यप्) धातु से पूर्व कोई अव्यय, उपसर्ग या च्वि प्रत्यय हो तो क्त्वा के स्थान पर ल्यप् हो जाता है। ल्यप् का य शेष रहता है। धातु से पहले नञ् (अ) होगा तो ल्यप् नहीं होगा। ल्यप् अव्यय होता है, अतः इसके रूप नहीं चलते। जैसे—आदिश्य, संपठ्य, स्वीकृत्य। परन्तु अकृत्वा, अगत्वा।

नियम २२२—ल्यप् प्रत्यय लगाकर रूप बनाने के लिए ये नियम स्मरण कर लें :—(क) साधारणतया धातु अपने मूलरूप में रहती है। गुण या वृद्धि नहीं होती है। इ भी बीच में नहीं लगता। जैसे—विलिख्य, आनीय, विहस्य। (ख) (अन्तरंगानपि विधीन्) ल्यप् होने पर धातु को कोई भी आदेश आदि नहीं होगा। जैसे—प्रदाय, विधाय, प्रस्तुत्य, प्रस्थाय, प्रक्रम्य, आपृच्छ्य, प्रदीव्य, प्रपठ्य। इन स्थानों पर दद्, हि, दीर्घ, इ आदि नहीं हुए। (ग) (न ल्यपि) दा, धा, मा, स्था, गा, पा, हा, सा के आ को ई नहीं होगा। प्रदाय, प्रधाय, प्रगाय, प्रपाय, विहाय आदि। (घ) (वा ल्यपि) गम् आदि के म् का लोप विकल्प से होता है, हन् आदि के न् का लोप नित्य। (लोप होने पर बीच में अगले नियम से त्) आगम्य>आगत्य, प्रणम्य>प्रणत्य। आहत्य, विहत्य, अनुमत्य। (ङ) (ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्) ह्रस्व अ, इ, उ, ऋ के बाद ल्यप् से पहले त् लग जाता है। अर्थात् त्य होता है। आगत्य, अधीत्य, विजित्य, संस्तुत्य, प्रहृत्य, प्रकृत्य। (च) दीर्घ ॠ को ईर्, पॄ को पूर् होगा। उत्तीर्य, विकीर्य, प्रपूर्य। (छ) (वचिस्वपि..., ग्रहिज्या...) वच् आदि को संप्रसारण होगा। वच्>प्रोच्य, वद्>अनूद्य, वस्>अध्युष्य, स्वप्>प्रसुप्य, ह्वे>आहूय, ग्रह्>संगृह्य, प्रच्छ्>आपृच्छ्य। (ज) (णेरनिटि) णिजन्त धातुओं के 'इ' का लोप हो जाता है। विचारि>विचार्य। (झ) (ल्यपि लघुपूर्वात्) धातु की उपधा में ह्रस्व अक्षर हो तो इ को अय् होगा। विगणय्य, प्रणमय्य, विरचय्य। (ञ) इनके ये रूप होते हैं—क्षि>प्रक्षीय, आपि>प्राप्य, प्रापय्य, दै>प्रदाय, ख्या>प्रख्याय, व्ये>उपव्याय। मी या मि>प्रमाय। ली>विलीय, विलाय।

नियम २२३—(क) (आभीक्ष्ण्ये णमुल् च) बार-बार करना अर्थ में क्त्वा और णमुल् दोनों होते हैं। ये प्रत्यय होने पर शब्द दो बार रखा जाएगा। स्मृ>स्मारं स्मारम्, स्मृत्वा स्मृत्वा (याद करके)। पायं पायं-पीत्वा पीत्वा। भोजं भोजं-भुक्त्वा भुक्त्वा। श्रावं श्रावं-श्रुत्वा श्रुत्वा। (ख) (अन्यथैवं...) अन्यथा, एवं आदि के साथ णमुल् होगा। अन्यथाकारम्, एवंकारम्, कथंकारं ब्रूते।

शब्दकोश-११००+२५=११२५] अभ्यास ४५ (व्याकरण)

(क) केसरिन् (शेर), द्वीपिन् (व्याघ्र, बघेरा), तरक्षुः (तेंदुआ), भल्लूकः (भालू) शाखामृगः (बन्दर), गोमायुः (गीदड़), वराहः (सूअर) शल्यः (सेह) वृकः (भेड़िया) कुरंगः (मृग) उक्षन् (बैल) लोमशा (लोमड़ी), महिषः (भैंसा), महिषी (भैंस) अजा (बकरी), मेषः (भेड़) कौलेयकः (कुत्ता), सरमा (कुतिया), खरः (गधा), मार्जारी (बिल्ली) वृश्चिकः (बिच्छू) गोधा (गोह), गृहगोधिका (छिपकली), मक्षा (मक्खी), कर्णजलौका (१ कनखजूरा २ गोजर)। (२५)

व्याकरण (सखि, सरित्, चि, भज्, तव्य, अनीय, केलिमर्)

१ सखि और सरित् शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ५१, ५४)

२ चि और भज् धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ७०, ७१)

नियम २२४—(कृत्य प्रत्यय) (क) (तव्यत्तव्यानीयरः) 'चाहिए' अर्थ में धातु से तव्य, तव्यत् और अनीयर् प्रत्यय होते हैं। तव्यत् का तव्य और अनीयर् का अनीय शेष रहता है। *तव्य और तव्यत् में कोई अन्तर नहीं है। वेद में तव्यत्वाला* शब्द स्वरित होगा, तव्यवाला नहीं। (ख) (तयोरेव कृत्यक्त॰) कृत्य प्रत्यय अर्थात् तव्य, अनीय आदि भाववाच्य और कर्मवाच्य में होते हैं। (१) जब ये कर्मवाच्य में होंगे तो कर्म के अनुसार इनका लिंग, वचन और विभक्ति होगी। कर्ता में तृतीया कर्म में प्रथमा, क्रिया कर्म के अनुसार। जैसे—तेन त्वया मया अस्माभिः वा पुस्तकानि पठितव्यानि, पठनीयानि वा। (२) जब तव्य और अनीय भाववाच्य में होंगे तो इनमें नपुंसक एकवचन ही होगा, कर्ता में तृतीया होगी। जैसे—तेन हसितव्यम्, हसनीयं वा। (३) तव्य और अनीय प्रत्ययान्त के रूप पुं॰ में रामवत्, स्त्रीलिंग में रमावत्, नपुं॰ में गृहवत् चलेंगे।

नियम २२५—'तव्य' प्रत्यय लगाकर रूप बनाने के लिए देखो नियम २१७। वह नियम पूरा लगेगा। 'तव्य' प्रत्यय लगाकर रूप बनाने का सरल उपाय यह है कि तुमुन् प्रत्ययान्त धातु रूप में तुम् के स्थान पर तव्य लगा दो। जैसे—कर्तुम्—कर्तव्य, पठितुम्—पठितव्य। सेवितव्य, हर्तव्य।

नियम २२६—अनीय प्रत्यय लगाकर रूप बनाने के लिए ये नियम स्मरण कर लें। ल्युट् (अन) अच् (अ) अप् (अ) में भी ये नियम लगेंगे। (क) साधारणतया धातु में कोई अन्तर नहीं होता। धातु मूलरूप में रहती है। बीच में इ नहीं *लगेगा। गम्>गमनीय, हसनीय, पठनीय। पा>पानीय, दानीय, स्नानीय। (ख)* धातु के अन्तिम इ ई को ए, उ ऊ को ओ, ऋ ॠ को अर् गुण होगा। उपधा के इ, उ, ऋ को भी क्रमशः ए, ओ, अर् गुण होगा। जैसे—चि>चयनीय, नी>नयनीय, भृ>भरणीय, भू>भवनीय, कृ>करणीय। लेखनीय, शोचनीय, कर्षणीय। (ग) धातु के अन्तिम ए और ऐ को आ होगा। आह्वे>आह्वानीय, गै>गानीय।

नियम २२७—(केलिमर उपसंख्यानम्) चाहिए अर्थ में केलिमर् प्रत्यय भी होता है। इसका एलिम शेष रहता है। पचेलिमा माषाः (पकाने योग्य)। भिदेलिमाः (तोड़ने योग्य)।

शब्दकोश–११९५+२५=१२२० ] अभ्यास ४६ (व्याकरण)

(क) पारावतः (कबूतर), चटकः (चिड़िया), परभृतः (कोयल), मरालः (हंस), बकः (बगुला) सारसः (सारस), वर्तकः (बतख), कीरः (तोता), सारिका (मैना), ध्वांक्षः (कौआ), चिल्लः (चील), गृध्रः (गिद्ध), श्येनः (बाज), कौशिकः (उल्लू), खंजनः (खंजन), चाषः (नीलकंठ), दार्वाघाटः (कठफोड़ा), चातकः (चातक), चक्रवाकः (चकवा), बर्हिन् (मोर), षट्पदः (भौंरा), पतंगः (१ पतंगा, २ टिड्डी), सरघा (मधुमक्खी) वरटा (१ हंसी २ भिरड़, ततैया, बर्रे), कुलायः (घोंसला)। (२५)

व्याकरण (समिध्, अप्, स्तु धातु, यत्, ण्यत्, क्यप्)

१ समिध् और अप् शब्दों के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ५५, ५६)

२ स्तु धातु के पूरे रूप स्मरण करो। (देखो धातु ७२)

नियम २२८—(यत् प्रत्यय) (अचो यत्) चाहिए या योग्य अर्थ में आ, इ, ई, उ, ऊ अन्तवाली धातुओं से यत् प्रत्यय होता है। यत् का य शेष रहता है। यत् प्रत्यय कर्मवाच्य और भाववाच्य में होता है। कर्मवाच्य में कर्म के तुल्य लिंग, विभक्ति, वचन। कर्ता में तृतीया, कर्म में प्रथमा क्रिया कर्मवत्। भाववाच्य में कर्ता में तृतीया क्रिया में नपुं. एकवचन। मया अस्माभिः वा जलं पेयम्, दानं देयम्, फलानि चेयानि। मया स्थेयम्।

नियम २२९—यत् प्रत्यय लगाने पर धातु में ये अन्तर होते हैं:—(१) (ईद्यति) आ को ई होकर ए हो जाएगा। आ>ए। दा>देयम्, गा>गेयम्, पा>पेयम्, स्था>स्थेयम्, हा>हेयम्। (२) इ ई को गुण होकर ए हो जाएगा। चि>चेयम्, जि>जेयम्, नी>नेयम्। (३) उ ऊ को गुण ओ होकर अव् हो जाएगा। धु>धव्यम्, हु>हव्यम्, श्रु>श्रव्यम्, भू>भव्यम्।

नियम २३०—इन स्थानों पर भी यत् (य) होगा:—(१) (पोरदुपधात्) पवर्गान्त और उपधा में अ वाली धातुओं से। शप्यम्, लभ्यम्। (२) (हनो वा यद्) हन् से यत् और हन् को वध। हन्>वध्यः। (३) (शकिसहोश्च) शक् और सह् धातु से। शक्यम्, सह्यम्। (४) (गदमदचर ) गद् मद् चर् और यम् धातु से। गद्यम्, मद्यम्, चर्यम्, यम्यम्। (५) (अवद्यपण्यवर्या ) अवद्यम् (नीच) पण्यम् (बिक्रेय) वर्या (वरणयोग्य) ये रूप बनते हैं।

नियम २३१—(ण्यत् प्रत्यय) (१) (ऋहलोर्ण्यत्) ऋकारान्त और हलन्त धातुओं से ण्यत् (य) होगा। अन्तिम ऋ को आर् वृद्धि और उपधा के इ उ ऋ को गुण। कृ>कार्यम्। हार्यम्, धार्यम्। मृज्+ण्यत्=मार्ग्यः होगा। भुज्+ण्यत्=भोग्यम् (भक्ष्य), अन्यत्र भोज्यम् होगा। (२) (त्यजेश्च) त्यज्+ण्यत्=त्याज्यम् होगा। (३) (ओरावश्यके) उकारान्त से अवश्य अर्थ में। लू>लाव्यम्, पू>पाव्यम्।

नियम २३२—(क्यप् प्रत्यय) (१) (एतिस्तुशास् ) इन धातुओं से क्यप् (य) होगा और ये रूप बनेंगे—इ>इत्य, स्तु>स्तुत्यः, शास्>शिष्यः, वृ>वृत्यः, आदृ>आदृत्यः, जुष्>जुष्यः। (२) (मृजेर्विभाषा) मृज्>मृज्यः। (३) (भृञोऽसंज्ञायाम्) भृ>भृत्यः (नौकर)। (४) (विभाषा कृवृषोः) कृ>कृत्यम्, वृष्>वृष्यम्। कृ से ण्यत् होकर कार्यम् भी बनेगा।

शब्दकोष—११७५+२५=१२ ] अभ्यास ४८ (व्याकरण)

(क) गात्रम् (शरीर), शिरस् (नपुं., सिर), शिरोरुहः (बाल) शिखा (चोटी), पलितम् (सफेद बाल), ललाटम् (माथा), लोचनम् (नेत्र), घ्राणम् (नाक), आस्यम् (मुँह), रसना (जीभ), रदनः (दाँत), श्रोत्रम् (कान), कण्ठः (गला), ग्रीवा (गर्दन) स्कन्धः (कंधा), जत्रु (नपुं., कंधे की हड्डी), कूर्चम् (दाढ़ी), श्मश्रु (नपुं., मूँछ), कपोलः (गाल), ओष्ठः (ओठ), अधरः (नीचे का होंठ), भ्रूः (स्त्री., भौं), पक्ष्मन् (नपुं., पलक), वक्षस् (नपुं., छाती) कुक्षिः (पेट)। (२५)

व्याकरण (दिव्, उपानह्, क्लिश्, स्पृश्, तृच्, अच्, अप्)

१. दिव् और उपानह् शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ५९, ६)

२. क्लिश् और स्पृश् धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ७५, ७६)

नियम २३६—(ण्वुल्तृचौ) धातु से 'वाला' (कर्ता) अर्थ में तृच् प्रत्यय होता है। तृच् का 'तृ' शेष रहता है। जैसे—कृ>कर्तृ (करनेवाला), हृ>हर्तृ (हरने वाला)। कर्ता के अनुसार इसके लिंग, विभक्ति और वचन होते हैं। पुंलिंग में इसके रूप कर्तृ शब्द (शब्द सं. ११) के तुल्य चलेंगे। स्त्रीलिंग में अन्त में 'ई' लगाकर नदी (शब्द ४१) के तुल्य और नपुं. में कर्तृ (शब्द ६७) के तुल्य रूप चलेंगे। प्रायः सभी धातुओं से तृच् प्रत्यय लगता है। तृच् प्रत्ययान्त के साथ कर्म में षष्ठी होती है। पुस्तकस्य कर्ता पठिता, हर्ता वा। धातु को गुण होता है।

नियम २३७—तृच् प्रत्यय लगाकर रूप बनाने के लिए ये नियम स्मरण कर लें। रूप बनाने का सरल उपाय यह है कि धातु के तुमुन् प्रत्ययान्त रूप में से तुम् के स्थान पर तृ लगाने से तृच् प्रत्ययान्त रूप बन जाता है। नियम २१७ (क) से (ज) पूरा लगेगा। (क) धातु को गुण होगा। कृ>कर्तुम्>कर्तृ। हर्तृ, धर्तृ, मर्तृ। जेता, नेता, भविता। (ख) सेट् में इ लगेगा, अनिट् में नहीं। पठितृ, सेवितृ, रोदितृ। (ग) पक्तृ, मोक्तृ, छेत्तृ। (घ) म्रष्टृ, प्रवेष्टृ स्रष्टृ। (ङ) व्यवहर्तृ, गातृ। (च) गन्तृ, रन्तृ। (छ) दग्धृ, द्रोग्धृ, योग्धृ, लेढृ बोढृ। (ज) लब्धा, बोद्धा, स्रष्टा द्रष्टा, आराद्धा, प्रहोता प्र. एक. में।

नियम २३८—(१) (पचाद्यच्) पच् आदि धातुओं से अच् प्रत्यय होता है। अच् का अ शेष रहता है। अच् लगाने से संज्ञाशब्द बन जाते हैं। धातु को गुण होता है। पुंलिंग रहता है। रामवत् रूप होंगे। पच्>पचः। इसी प्रकार मदः चोरः, देवः, चरः, चलः, पतः, वदः, मरः, क्षमः, कोपः, जपः, सर्पः, दर्पः आदि। (२) (एरच्) इ या ई अन्तवाली धातुओं से अच् (अ) प्रत्यय होता है। गुण ए होकर अय् आदेश। चि>चयः, जि>जयः, नी>नयः। आश्रि>आश्रयः। इसी प्रकार प्रश्रयः, विनयः, प्रणयः।

नियम २३९—(ऋदोरप्) दीर्घ ॠ उ या ऊ अन्तवाली धातुओं से अप् (अ) प्रत्यय होता है। गुण होता है, पुंलिंग होगा। कॄ>करः, गॄ>गरः। यु>यवः, स्तु>स्तवः। पू>पवः, भू>भवः।

शब्दकोष-१२००+२५=१२२५] अभ्यास ४९ (व्याकरण)

(क) पृष्ठम् (पीठ) श्रोणि (स्त्री, कमर), ऊरुः (जंघा), जानु (घुटना), गुल्फः (टखना, पैर की जोड़की हड्डी), बाहुः (बाँह), कफोणिः (कोहनी) मणिबन्धः (कलाई), चपेटः (थप्पड़), मुष्टिः (मुट्ठी), करभः (कलाई से कनी अँगुलि तक), नाडिः (स्त्री नाड़ी), सिरा (स्त्री नस), फुफ्फुसम् (फेफड़ा) हृदयम् (हृदय), यकृत् (नपुं, जिगर), प्लीहा (तिल्ली), अन्त्रम् (आँत), पृष्ठास्थि (नपुं, रीढ़), शुक्रम् (वीर्य), रजस् (रज), रुधिरम् (खून), आमिषम् (मांस), वसा (चर्बी), मज्जा (हड्डी के अन्दर की चर्बी)। (२५)

व्याकरण (वारि, दधि, कृ, गृ, ल्युट्, ण्वुल्, ट प्रत्यय।)

१. वारि और दधि शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द १२, १३)।

२. कृ और गृ धातुओं के रूप स्मरण करो। (दे० धातु ७७, ७८)।

नियम २४०—(ल्युट् प्रत्यय) (१) (ल्युट् च) भाववाचक शब्द बनाने के लिए धातु से ल्युट् प्रत्यय होता है। ल्युट् के यु को 'अन' हो जाता है। अन प्रत्ययान्त शब्द नपुं० होते हैं। धातु को गुण होता है। ल्युट् (अन) प्रत्यय में भी वही नियम लगते हैं जो अनीय प्रत्यय में लगते हैं। देखो नियम २२६। गम्>गमनम् (जाना)। इसी प्रकार पठनम्, लेखनम्, पचनम्, पूजनम्। कृ>करणम्। हरणम्, भरणम्, मरणम्, रोदनम्। (२) (करणाधिकरणयोश्च) करण और अधिकरण अर्थों में भी ल्युट् (अन) होता है। यानम् (जिससे जाते हैं, सवारी), स्थानम् (जहाँ बैठते हैं), उपकरणम् (जिससे काम करते हैं, साधन), आवरणम् (जिससे ढकते हैं)। (३) (कर्मणि च येन०) कर्ता को सुख मिले तो कर्म पहले होने पर धातु से ल्युट् (अन)। नित्य-समास होगा। पयःपानं सुखम्। (४) (नन्दिग्रहि०) नन्द् आदि से ल्यु (अन) होता है। नन्दनः, जनार्दनः, मधुसूदनः।

नियम २४१—(ण्वुल्तृचौ) करनेवाला (कर्ता) अर्थ में धातु से ण्वुल् प्रत्यय होता है। ण्वुल् के वु को 'अक' हो जाता है। नियम २१४ के तुल्य वृद्धि होगी। कर्ता के तुल्य इसके रूप होंगे। पुं० में रामवत्, स्त्रीलिंग में 'इका' अन्त में होगा और रमावत्, नपुं० में ज्ञानवत्। कृ> कारकः (करनेवाला), कारिका, कारकम्। पाठकः, लेखकः, हारकः, उपकारकः, सेवकः। (१) (आतो युक्०) आकारान्त धातु में बीच में य् लगेगा। दा> दायकः, धा>धायकः, पा> पायकः। (२) (नोदात्तोपदेशस्य०) इनको वृद्धि नहीं होगी। शमकः, दमकः, गमकः, यमकः। जन् को भी वृद्धि नहीं होती। जनकः। (३) इन धातुओं के ये रूप होते हैं—हन्>घातकः, वध्>वधकः, रञ्ज्> रञ्जकः रम्>रमकः, क्रम्>क्रमकः।

नियम २४२—(ट प्रत्यय) इन स्थानों पर ट (अ) होता है—(१) (चरेष्टः) अधिकरण पहले होने पर चर् धातु से। कुरुचरः। (२) (भिक्षासेना०) भिक्षा आदि पहले हों तो चर् धातु से। भिक्षाचरः, सेनाचरः, आदायचरः। (३) (पुरोऽग्रतो०) पुरः आदि पहले हों तो सृ धातु से। पुरःसरः, अग्रतःसरः, अग्रेसरः, अग्रसरः। (४) (कृञो हेतु०) कृ धातु से हेतु, स्वभाव और अनुकूल अर्थ में। यशस्करी विद्या, श्राद्धकरः, वचनकरः। (५) (दिवाविभानिशाप्रभा०) दिवा आदि पहले हों तो कृ धातु से। दिवाकरः, विभाकरः, निशाकरः, प्रभाकरः, भास्करः, किंकरः, लिपिकरः, चित्रकरः। (६) (कर्मणि भृतौ) कर्म पहले हो तो कृ धातु से। कर्मकरः (नौकर)।

शब्दकोष—१२२५+२५=१२५ ] अभ्यास ५० (व्याकरण)

(क) कंचुकः (कुर्ता), कंचुलिका (ब्लाउज), अधोवस्त्रम् (धोती), शाटिका (साड़ी), पादयामः (पायजामा), प्रावारः (कोट), प्रावारकम् (शेरवानी), बृहतिका (ओवरकोट), आप्रपदीनम् (पैंट), अन्तरीयम् (पेटी कोट), अधोंशुकम् (अण्डरवीयर, जाँघिया), नक्तकम् (नाइट ड्रेस), प्रच्छदपटः (ओढ़नी, चुन्नी), स्यूतवरः (सलवार), रल्लकः (लोई), नीशारः (रजाई), तूलसंस्तरः (गद्दा), आस्तरणम् (दरी), प्रच्छदः (चादर), उपधानम् (तकिया), ऊर्णावरकम् (स्वेटर)। (२१)। (ख) कार्पासम् (सूती), कौशेयम् (रेशमी), राङ्कवम् (ऊनी), नाइलोनकम् (नाइलोन का)। (४)

व्याकरण (अक्षि, अस्थि, क्षिप्, मृ, क, खल्, णिनि प्रत्यय)

१ अक्षि और अस्थि शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द ६४, ६५)

२ क्षिप् और मृ धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ७१, ८)

नियम २४३—(क प्रत्यय) इन स्थानों पर क (अ) प्रत्यय होता है। क का 'अ' शेष रहता है। धातु को गुण नहीं होगा। धातु के अन्तिम आ का लोप होता है। 'कर्ता' (कर्ता) अर्थ में क प्रत्यय होता है। (१) (इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः) जिन धातुओं की उपधा में इ, उ, ऋ हो उनसे तथा ज्ञा, प्री, कॄ धातु से क प्रत्यय। लिख्> लिखः (लेखक) बुध्> बुधः (विद्वान्), कृश्> कृशः (निर्बल), ज्ञा> ज्ञः, प्री> प्रियः (प्रिय), कॄ> किरः (बखेरनेवाला)। (२) (आतश्चोपसर्गे) उपसर्ग पहले हो तो आकारान्त धातु से क। प्र+ज्ञा> प्रज्ञः विज्ञः, सुज्ञः, अभिज्ञः, आ+ह्वा> आह्वः प्रह्वः। (३) (आतोऽनुपसर्गे कः) उपसर्ग-भिन्न कोई कर्म पहले हो तो आकारान्त धातु से क। दा> सुखदः, दुःखदः, गोदः। त्रा> आतपत्रम्, गोत्रम् पुत्रः, छत्रः। पा> द्विपः गोपः, महीपः, पादपः। (४) (सुपि स्थः) कोई शब्द पहले हो तो आकारान्त और स्था धातु से क। पा> द्विपः। स्था> समस्थः, विषमस्थः। (५) (मूलविभुजादिभ्यः कः) मूलविभुज आदि में क होता है। मूलविभुजः, महीध्रः, कुध्रः। (६) (गेहे कः) ग्रह् धातु से गृह अर्थ में क। ग्रह्> गृहम्।

नियम २४४—(खल् प्रत्यय) (ईषद्दुःसुषु) ईषत्, दुर् या सु पहले हो तो धातु से खल् (अ) प्रत्यय ही होता है कठिन या सरल अर्थ में। धातु को गुण होगा। ईषत्करः, दुष्करः, सुकरः। दुर्भेदः, सुभेदः, दुर्गमः, सुगमः, दुर्लभः, सुलभः, दुस्तरः, सुतरः।

नियम २४५—(णिनि प्रत्यय) इन स्थानों पर णिनि (इन्) प्रत्यय होता है। नियम २१४ (?) के तुल्य वृद्धि या गुण। पुं. में करिन् के तुल्य, स्त्री. में ई लगाकर नदीवत्, नपुं. में वारिवत्। (१) (नन्दिग्रहि) ग्रह् आदि धातुओं से णिनि (इन्)। ग्रह> ग्राही। स्थायी, मन्त्री। (२) (सुप्यजातौ णिनि) जाति-भिन्न कोई शब्द पहले हो तो धातु से णिनि होगा, स्वभाव अर्थ में। भुज्> उष्णभोजी, आमिषभोजी, निरामिषभोजी। शाकाहारी मांसाहारी, मिथ्यावादी, मित्रद्रोही मनोहारी। वस्> निवासी, प्रवासी। कृ> उपकारी अपकारी अधिकारी। (३) (साधुकारिणि) अच्छा करने अर्थ में। साधुदायी। (४)(कर्तर्युपमाने) उपमान अर्थ में। उष्ट्रक्रोशी ध्वांक्षरावी। (५) (व्रते) व्रत में। स्थण्डिलशायी। (६) (मनः, आत्ममाने खश्च) अपने को समझने अर्थ में मन् धातु से णिनि और खश्(अ)। शब्द के अन्त में म् लगेगा। पण्डितंमानी, पण्डितंमन्यः।

शब्दकोष—१२५०+२५=१२७५] अभ्यास ४१ (व्याकरण)

(क) आभरणम् (आभूषण), मूर्धाभरणम् (बेंदी), ललाटाभरणम् (टिकुली), नासाभरणम् (१ नथ २ बुलाक), नासापुष्पम् (नाक का फूल), कर्णपूरः (कनफूल), कुण्डलम् (कान की बाली), कण्ठाभरणम् (कण्ठा), ग्रैवेयकम् (हंसुली), हारः (मोती का हार), एकावली (एक लड़ का हार), मुक्तावली (मोती की माला), स्रक् (पुष्प-माला), केयूरम् (बाजूबन्द, ब्रेसलेट), कंकणम् (कंगन), काचवलयम् (चूड़ी), अंगुलीयकम् (अंगूठी), कटकः (सोने का कड़ा), त्रोटकम् (हाथ का तोड़ा), मेखला (करधन), नूपुरम् (पाजेब), पादाभरणम् (छल्ले), मुकुटम् (मुकुट), मुद्रिका (नामांकित अँगूठी), किंकिणी (घुंघरू)। (२५)

व्याकरण (मधु, कर्तृ, गुह्, मुच्, क्तिन्, अण्, क्विप्)

१. मधु और कर्तृ शब्दों के रूप स्मरण करो। (देखो शब्द १६, १७)
२. गुह् और मुच् धातुओं के रूप स्मरण करो। (देखो धातु ८१, ८२)

नियम २४६—(क्तिन् प्रत्यय) (१) (स्त्रियां क्तिन्) धातुओं से स्त्रीलिंग में क्तिन् प्रत्यय होता है। क्तिन् का 'ति' शेष रहता है। 'ति' प्रत्ययान्त शब्द स्त्रीलिंग ही होते हैं। गुण या वृद्धि नहीं होगी। सम्प्रसारण होगा। ति प्रत्यय से भाववाचक संज्ञा शब्द बनते हैं। जैसे—कृ > कृतिः, धृतिः, स्तुतिः, भूतिः। 'ति' प्रत्यय लगाकर रूप बनाने के लिए देखो नियम २३८ (क) (ग) से (झ)। साधारणतया क्त प्रत्ययान्त रूप में त के स्थान पर ति लगाने से क्ति प्रत्ययान्त रूप बन जाते हैं। जैसे—गा > गीत > गीति, गम् > गत > गति, वच् > उक्त > उक्ति। (क) कृति, हृति, धृति। (ग) गीति, पीति। (घ) उपमिति, स्थिति। (ङ) गति, मति, नति। (छ) ख्याति, स्फाति। (ज) उक्ति, इष्टि, सुप्ति। (झ) ग्लानि, म्लानि। (२) (स्थागापापचो भावे) इनसे भावार्थ में क्तिन्। उपस्थितिः, गीतिः, संपीतिः, पक्तिः। (३) (ऊतियूति०) से रूप बनते हैं—ऊतिः, हेतिः, कीर्तिः। (४) (संपदादिभ्यः) संपद् आदि से। संपत्ति विपत्ति।

नियम २४७—(अण् प्रत्यय) (कर्मण्यण्) कोई कर्मवाचक शब्द पहले हो तो धातु से अण् (अ) प्रत्यय होता है। धातु को वृद्धि होती है। कुम्भं करोतीति > कुम्भकारः।

नियम २४८—(क्विप् प्रत्यय) इन स्थानों पर क्विप् प्रत्यय होता है। क्विप् का पूरा लोप हो जायगा, कुछ शेष नहीं रहेगा। (१) (सत्सूद्विष०) उपसर्ग या अन्य कोई शब्द पहले हो तो सद् सू द्विष् द्रुह् विद् आदि से क्विप्। उपनिषद्। प्रसूः। मित्रद्विट्। गोधुक्। वेदवित्। (२) (क्विप् च) धातुओं से क्विप् होता है। उखास्रत्, पर्णध्वत्, वाहभ्रट्। (३) (ब्रह्मभ्रूणवृत्रेषु क्विप्) ब्रह्म आदि पहले हों तो भूत अर्थ में हन् धातु से। ब्रह्महा, भ्रूणहा, वृत्रहा। (४) (सुकर्मपापमन्त्रपुण्येषु कृञः) सुकर्म आदि पहले हों तो कृ धातु से क्विप्। त् अन्त में जुड़ जाएगा। सुकृत्, कर्मकृत्, पापकृत्, मन्त्रकृत्, पुण्यकृत्। मरुत् के तुल्य रूप चलेंगे। (५) (भ्राजभास०) भ्राज्, भास्, धुर्व्, द्युत्, ऊर्ज्, पुर् आदि से क्विप् होता है। विभ्राट्, भाः, धूः, विद्युत्, ऊर्क्, पूः।

नियम २४९—(क्वनिप् प्रत्यय) इन स्थानों पर क्वनिप् होता है। इसका 'वन्' शेष रहता है। गुण नहीं होगा। रूप आत्मन्वत्। (१) (दृशेः क्वनिप्) दृश् धातु से क्वनिप्। पारदृश्वा। (२) (राजनि युधिकृञः) राजन् पहले हो तो युध् और कृ धातु से क्वनिप्। राजयुध्वा, राजकृत्वा। (३) (सहे च) सह पहले हो तो युध् और कृ धातु से। सहयुध्वा, सहकृत्वा। (४) (अन्येभ्योऽपि) अन्य धातुओं से भी क्वनिप्। इ > इत्वा, प्रातरित्वा। बीच में त् लगा।

